# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यतः अखिलभारतीय तथा विशेषतः राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, गुजराती, हिन्दी आदि भाषानिबद्ध
विविध वाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावली

•

प्रधान संपादक

पुरातत्त्वाचार्य, पद्मश्री, जिन विजय मुनि

[ ऑनरेरी मेंबर ऑफ जर्मन ओरीएन्टल सोसाइटी जर्मनी ]

सम्मान्य सदस्य – भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मन्दिर, पूना; गुजरात साहित्य सभा, अहमदाबाद; विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान होशियारपुर, पंजाब; निवृत्त सम्मान्य नियामक ( ऑनरेरी डायरेक्टर ) – भारतीय विद्याभवन बंबई; प्रधान संपादक – गुजरात पुरातत्त्व मन्दिर ग्रन्थावली; भारतीय विद्या ग्रन्थावली; सिंघी जैन ग्रन्थमाला; जैन साहित्यसंशोधक ग्रन्थावली।–इत्यादि, इत्यादि ।

•

— ग्रन्थांक ४४ —

ठक्कुर फेरू विरचित

# रत्नपरीक्षादि-सप्त-ग्रन्थसंग्रह

•

प्रकाशक

राजस्थानराज्याज्ञानुसार

संचालक – राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

Director Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur

विक्रमाब्द २०१७ / राष्ट्रीय शकाब्द १८८३ } राज्यनियमानुसार सर्वाधिकार सुरक्षित { खिस्ताब्द १९६१

मुद्रक – लक्ष्मीबाई नारायण चौधरी निर्णयसागर प्रेस २६–२८ कोलभाट स्ट्रीट बंबई २.

प्रकाशक – गोपाल नारायण बहुरा उपसंचालक राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान जोधपुर.

ठक्कुर फेरू विरचित

# रत्नपरीक्षादि - सप्त - ग्रन्थसंग्रह

•

समुपलब्ध-प्राचीनतम-पुस्तकानुसार

पुरातत्त्वाचार्य जिनविजय मुनि द्वारा

संशोधित एवं सुपरिष्कृत

•

सामग्री-संपादनकर्ता

अगरचन्द तथा भंवरलाल नाहटा


प्रकाशनकर्ता

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

( डायरेक्टर, राजस्थान ओरिएन्टल रीसर्च इन्स्टीट्यूट )

जोधपुर (राजस्थान)

•

विक्रमाब्द २०१७
राष्ट्रीय शकाब्द १८८२

- प्रथमावृत्ति -

ख्रिस्ताब्द
१९६१

## विषयानुक्रम





## प्रधान सपादकीय किंचित् प्रासंगिक

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला के ४४ वें ग्रन्थांक रूप में, ठक्कुर फेरू रचित ७ ग्रन्थों का यह एकत्र संग्रह प्रकट किया जा रहा है।

ठक्कुर फेरू के इन ग्रन्थों की लिखी हुई प्राचीन पोथी का पता लगाने का श्रेय श्री अगर चन्दजी और भंवर लालजी नाहटा को है। इन साहित्यशोधी बन्धुओं की लगन से, कलकत्ते के एक कोने में पड़े हुए जैन ग्रन्थों के पिटारे में से, इस मूल्यवान निधि को प्रकाश में लाने का अभिनन्दनीय यश प्राप्त किया है।

ठक्कुर फेरू के ये प्रबन्धात्मक ग्रन्थ कैसे मिले और इन को प्रकाश में लाने का कैसा प्रयत्न किया — इस विषय में नाहटा बन्धुओं ने, अपने प्रस्तावनात्मक वक्तव्य में यथेष्ट लिखा है। इस से पहले भी इन्हों ने, कुछ पत्रों में लेख प्रकट करा कर इस विषय पर काफी प्रकाश डालने का प्रयत्न किया है।

इस संग्रह की प्राचीन पोथी जब इन के देखने में आई, तो इन की शोधक बुद्धि ने तत्काल उस का विशिष्ट महत्त्व पिछान लिया और तुरन्त उस पोथी पर से अपने हाथ से नकल उतार कर मेरे पास देखने के लिये भेज दिया। मैं ने भी ग्रन्थ के 'द्रव्य परीक्षा' नामक प्रबन्ध में वर्णित सर्वथा अज्ञात विषय की उपलब्धि देख कर, इस को सुप्रसिद्ध सिंघी जैन ग्रन्थमाला द्वारा प्रकट कर देने की अपनी इच्छा नाहटा बन्धुओं को व्यक्त की और उस मूल प्राचीन लिखित पोथी को मेरे पास भेज देने को लिखा। पर उस समय कलकत्ते में सांप्रदायिक मार पीट की तूफान वाली हुल्लड़ चल मच रही थी इस लिये तुरन्त वह प्रति मेरे पास न आ सकी। प्रतिका प्रत्यक्ष अवलोकन किये बिना किसी ग्रन्थ को छाप देन के लिये मेरी रुचि सतुष्ट नहीं रहती, इस लिये मैं उस की प्रतीक्षा करता रहा। बाद में, मेरा स्वयं जब कलकत्ता जाना हुआ तो मैं उस प्रति को देखने में समर्थ हुआ और नाहटा बन्धुओं के सौजन्य से वह प्रति कुछ समयके लिये मुझे मिल गई। बंबई आ कर मैं ने उस पर से अपने निरीक्षण में प्रतिलिपि करवाई और उसे प्रेस में छपवाने की व्यवस्था की।

बाद में बंबई छोड़ कर मेरा अधिक रहना राजस्थान में होने लगा और मैं मेरे तत्त्वावधान में प्रस्थापित और सचालित राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर (अब, राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान) के संगठन और संचालन के कार्य में अधिक व्यस्त रहने लगा, तो इस का प्रकाशन स्थगित सा हो गया।

पर इस ग्रन्थ को, इस रूप में, प्रकट करने कराने की अभिलाषा नाहटा बन्धुओं को बहुत ही उत्कट रही और मुझ भी वे बहुत प्रेरणा करते रहे। तब मैं ने इसे राजस्थान

पुरातन ग्रन्थमाला द्वारा प्रकट करने की व्यवस्था की और उसी के फल स्वरूप, आज यह ग्रन्थ प्रकाश में आ रहा है। नाहटा बन्धुओं का जो सतत आग्रह न रहता तो मैं इसे प्रकट करने में शायद ही समर्थ होता। अत इस के संपादन के श्रेयोभागी ये बन्धु हैं।

इस संग्रह की प्रेस कॉपी से ले कर ग्रन्थ को वर्तमान रूप देने तक के प्रुफ वगैरह सब मुझे ही देखने पड़े और भाषा एवं अर्थानुसन्धान की दृष्टि से इस के संशोधन में मुझे बहुत श्रम उठाना पड़ा। इस लिये ग्रन्थ के प्रकाशित होने में अपेक्षा से भी बहुत अधिक समय व्यतीत हुआ।

ठक्कुर फेरू ने अपनी ये सब रचनाएं प्राकृत भाषा में लिखी हैं। पर इस की यह प्राकृत भाषा, शिष्ट और व्याकरण बद्ध न हो कर, एक प्रकार की प्राकृत-अपभ्रंश की चलती शैली वाली भाषा है जिसे हम न शुद्ध प्राकृत कह सकते हैं, न शुद्ध अपभ्रंश ही कह सकते हैं। फेरू के इन ग्रन्थों के जो विषय हैं वे लोकव्यवहार की दृष्टि से बहुत ही उपयोगी और अभ्यसनीय हैं। इस लिये उस ने अपनी रचना के लिये प्राकृत भाषा की बहुत ही सरल शैली का उपयोग करना पसंद किया। उस का लक्ष्य अपने मात्र को–विषय के अर्थ को अभिव्यक्त करना रहा है, इस लिये व्याकरण के कड़ नियमों का अनुसरण करने के लिये वह प्रयत्नवान् नहीं दिखाई देता। अपनी रचना के लिये प्राकृत का प्रसिद्ध गाथा छन्द उस ने पसन्द किया है और वह छन्द के नियम का ठीक पालन करने की दृष्टि से, कहीं ह्रस्व को दीर्घ और दीर्घ को ह्रस्व रखता है, और कहीं कहीं द्वित्व अक्षर को एकाक्षर के रूप में तो कहीं एकाक्षर को द्वित्व के रूप में भी प्रथित कर देता है। छन्द का भग न हो इस विचार से वह शब्दों का निर्विभक्तिक रूप तक रख देता है। ग्रन्थकार की इस शैली का ठीक अभ्यसन करते करते हमें इस का संशोधन करना पड़ा है। इस लिये हमारा समय भी इस में बहुत व्यतीत हुआ।

फेरू के इन ग्रन्थों में से 'वस्तुसार' और 'रत्नपरीक्षा' तथा 'धातूत्पत्ति' के कुछ हिस्से के सिवा, और ग्रन्थों की अन्य कोई प्रति उपलब्ध नहीं हुई, अत उस एकमात्र प्रति के आधार पर ही सब पाठनिर्णय करना पड़ा। साथ में प्रति के लेखक की अशुद्धियों ने भी कुछ परिश्रम बढ़ा दिया। प्रति का लिखने वाला न संस्कृत जानता है न प्राकृत। उस ने कहीं कहीं अपनी भाषा में जो वाक्य लिखे हैं उन पर से उस के भाषाज्ञान का परिचय मिल जाता है।

हम ने इस के संशोधन में केवल उतना ही प्रयत्न किया है जिस से अर्थबोध ठीक हो सके, और व्याकरण के नियम के निकट शब्द का रूप रह सके। द्रव्यपरीक्षा, रत्नपरीक्षा और धातूत्पत्ति ये तीन प्रबन्ध लौकिक शब्दों के ऊपर आधारित हैं और इन में के अनेक शब्द ऐसे हैं जो सर्वथा अपरिचित से लगते हैं। इन शब्दों का ठीक स्वरूप जानने का कोई अन्य साधन नहीं। अत उन की स्थिति जैसी लिखित प्रति में है वैसी ही रखनी आवश्यक रही।

'वस्तुसार' एक प्रसिद्ध रचना है। इसका मुद्रण भी पहले हो चुका है और फिर इस की अन्य प्रतियां भी उपलब्ध होती हैं। अत उन के आधार पर यह प्रबन्ध तो प्राय ठीक शुद्ध किया जा सका है। इस के तो विशिष्ट पाठ भेद भी दे दिये हैं।

फेरू के इन ग्रन्थों में सब से अधिक महत्त्व का ग्रन्थ 'द्रव्यपरीक्षा' है। इस प्रबन्ध में, उस ने अपने समय में भारत के भिन्न भिन्न प्रदेशों और प्रान्तों में प्रचलित, सिक्कों की जो जानकारी लिखी है वह सर्वथा अपूर्व है। इस विषय पर प्रकाश डालने वाली और कोई ऐसी प्राचीन साहित्यिक कृति अभी तक ज्ञात नहीं है। इस ग्रन्थ पर तो भारत के मध्यकालीन सिक्कों के परिज्ञाता ऐसे किसी विशिष्ट विद्वान् को, एक अध्ययन पूर्ण एवं प्रमाणभूत ग्रन्थ लिखना आवश्यक है। इस का संपादन कार्य प्रारंभ करते समय हमारा उत्साह था, कि हम इस विषय में यथाशक्य जानकारी एवं साधनसामग्री प्राप्त करके, इस के साथ छोटा-बड़ा भी वैसा कोई निबन्ध लिखेंगे, पर समयाभाव के कारण हम वैसा निबन्ध लिखने में असमर्थ रहे। हम आशा करते हैं कि अब इस ग्रन्थ का यह मूल स्वरूप प्रकट हो जाने पर, कोई सुयोग्य निष्णात्विद्ध विद्वान् वैसा प्रयत्न करने की प्रेरणा प्राप्त करेंगे।

फेरू के 'रत्नपरीक्षा' ग्रन्थ के विषय में तो प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. मोती चन्दजी ने एक अच्छा परिचयात्मक निबन्ध लिख देने की कृपा की है, जो इसके साथ दिया गया है। इसके लिये हम डॉक्टर साहब के प्रति अपना आभार प्रदर्शित करते हैं।

'गणितसार' और 'ज्योतिषसार' ये रचनाएं प्राथमिक अभ्यासियों के अध्ययन की दृष्टि से अच्छी उपयोगी हैं। गणितसार में तो ठक्कुर फेरू ने अपने समय में दिल्ली के आसपास के प्रदेश में व्यवहृत अनेक देश्य शब्दों और स्थानिक पदार्थों का भी उल्लेख किया है जिन पर विशेष प्रकाश डाला जा सकता है।

फेरू के इस ग्रन्थ संग्रह की जो उक्त प्राचीन प्रति उपलब्ध हुई है वह, जैसा कि उसके लिपि कर्ता ने दो तीन स्थानों पर निर्देश किया है, वि स १४०३ और १४०४ वर्ष के बीच में लिखी गई है। वास्तव में यह पोथी उक्त संवत् के फाल्गुण और चैत के महिने के बीच में, डेढ़-दो महिने के अन्दर ही लिखी गई है। ठक्कुर फेरू ने द्रव्य परीक्षा' की रचना संवत् १३७५ में दिल्ली में अल्लाउद्दीन बादशाह के राज्य काल में की थी। अत रचना समय के बाद २५–३० वर्ष के भीतर ही यह पोथी लिखी गई थी जिस से इस की प्राचीनता स्वत सिद्ध है।

इस प्रति की कुल पत्रसंख्या ६० है और उन में निम्न तालिका के अनुसार फेरू की इस संग्रह वाली सातों रचनाएं लिखी गई हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | पत्रांक | १ से १८ | तक में | ज्योतिषसार |
| २ | ,, | १९ से २७ A | ,, | द्रव्यपरीक्षा |
| ३ | ,, | २८ से ३५ | ,, | वास्तुसार |
| ४ | ,, | ३६ से ४१ A | ,, | रत्नपरीक्षा |
| ५ | ,, | ४१ A से ४३ A | ,, | धातूत्पत्ति |
| ६ | ,, | ४३ B से ४४ | ,, | युगप्रधान चतुष्पदी |
| ७ | ,, | ४५ से ६० | ,, | गणितसार |

हम ने इस संग्रह में प्रतिलिपित ग्रन्थक्रम का अनुसरण न करते हुए, प्रथम रत्नपरीक्षा, द्रव्यपरीक्षा और धातूत्पत्ति नामक इन ३ रचनाओं को एक साथ रखा है, और फिर ज्योतिषसार, गणितसार एवं वास्तुसार इन ३ रचनाओं को एक साथ रख कर, अन्त में 'युग प्रधान चतुष्पदी' रचना को दे दिया है। इस से विषय का विभाजन ठीक संगत हो गया है।

इसके साथ मूल प्राचीन प्रति जो कलकत्ते के जैन भंडार में प्राप्त हुई उसके कुछ पन्नोंके ब्लाक भी बना कर दिये जा रहे हैं जिस से पाठकों को प्रति की प्रतिकृति का दर्शन हो सके।

ज्योतिष, गणित, वास्तुशास्त्र, रत्नशास्त्र और मुद्राविषयक विज्ञान पर, इस प्रकार की विशिष्ट ग्रन्थ-रचना करने वाला ठक्कुर फेरू, सचमुच अपने समय का एक बहुत ही बहुश्रुत विद्वान् और अनुभवी शास्त्रज्ञ था। उसकी ये कृतियां हमारे प्राचीन साहित्य की बहुमूल्य निधि हैं और इस प्रकार **राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान** द्वारा इन का प्रकाशित होना सर्वथा समादरणीय होगा।

चैत्र शुक्ल १३ वि. सं. २०१७
दिनांक–३१ मार्च १९६१
भारतीय विद्या भवन बंबई

– मुनि जिनविजय

# ठक्कुर फेरू और उनके ग्रन्थों के विषय में

# प्रास्ताविक कथन

## (लेखक—अगरचन्द, भंवरलाल नाहटा)

कन्नाणा निवासी ठक्कुर फेरू का नाम यों तो उन की सुप्रसिद्ध कृति 'वास्तुसार प्रकरण' के कारण सब विदित था, परन्तु उन के बहुमुखी प्रतिभासंपन्न एवं महान् ग्रंथकार होने का अब तक पता नहीं था। १५ वर्ष पूर्व, कलकत्ते की श्रीमणि जीवन जैन लायब्रेरी की सूची में 'सारा कौमुदी गणित ज्योतिष' नाम से उल्लिखित फेरू ग्रंथावली की प्रति देखने पर ठक्कुर फेरू की कई नई कृतियाँ ज्ञात हुईं। इस प्रति की प्राप्ति से केवल हमने ही नहीं, पर जिस किसीने सुना परम आनंद प्राप्त किया। इन ग्रंथों की उपलब्धि से ठक्कुर फेरू की गणना, भारतीय साहित्य में, एक अनूठा स्थान प्राप्त करने वाले विद्वानों में की जा सकती है।

ठक्कुर फेरू विक्रम की चौदहवीं शती के राजमान्य जैन गृहस्थों में प्रमुख व्यक्ति थे। इन्होंने अपनी कृतियों में जो परिचय दिया है उससे विदित होता है कि ये कन्नाणा निवासी श्रीमाल वंश के धांधिया (धंधकुल) गोत्रीय श्रेष्ठि कालिय या कलश के पुत्र ठक्कुर चंद के सुपुत्र थे। इनकी सब प्रथम रचना 'युगप्रधान चतुष्पदिका' है जो संवत् १३४७ में वाचनाचार्य राजशेखर के समीप, अपने निवासस्थान कन्नाणा में बनी थी। इन्होंने अपनी कृतियों के अंत में "परम जैन" और अपने आप को "जिणंद पय भत्तो" लिख कर अपना कट्टर जैनत्व सूचित किया है। इन्होंने 'रत्नपरीक्षा' में अपने पुत्र का नाम हेमपाल लिखा है, जिसके लिये इस ग्रंथ की रचना की है। इनके भाई का नाम अज्ञात है परन्तु भ्राता और पुत्र के लिए 'द्रव्यपरीक्षा' नामक विशिष्ट ग्रंथ की रचना की थी।

दिल्लीपति सुरत्राण अल्लाउद्दीन खिलजी के राज्याधिकारी या मंत्रिमंडल में होने के कारण, पीछे से इनका निवास स्थान अधिकतर दिल्ली हो गया था। इन्होंने 'द्रव्यपरीक्षा' दिल्ली की टंकसाल के अनुभव से तथा 'रत्नपरीक्षा' ग्रंथ सम्राट् के रत्नागार के प्रत्यक्ष अनुभव से एवं 'गणितसार' में भी दी हुई तत्कालीन राजनैतिक गणित प्रश्नावली आदि से, यह फलित होता है कि ये अवश्य शाही दरबार में उच्च पदासीन व्यक्ति थे। संवत् १३८० में दिल्ली से श्रीमाल सेठ रयपति ने महातीर्थ शत्रुंजय का संघ निकाला था, जिसमें ठक्कुर फेरू भी सम्मिलित हुए थे[2]।

---

१–पं. भगवानदासजी जैन ने जयपुर से "वास्तुसार" (गुजराती अनुवाद सहित संस्करण) के साथ "रत्नपरीक्षा" और "धातोत्पत्ति" का अपूर्ण अंश भी प्रकाशित किया है।

२–देखें हमारी "दादा जिन कुशल सूरि" पुस्तक।

ठक्कुर फेरू की "युगप्रधान चतुष्पदिका" के अतिरिक्त सभी कृतियाँ प्राकृत में हैं। भाषा बड़ी सरल, प्रवाही और अपभ्रंश या तत्कालीन लोकभाषा के प्रभाव से प्रभावित है। ग्रन्थोक्त कतिपय वृत्तान्त तत्कालीन भारतीय संस्कृति एवं भाषा पर महत्त्वपूर्ण प्रकाश डालते हैं। इनकी कृतियों का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

१ युगप्रधान चतुष्पदिका—यह कृति तत्कालीन लोकभाषा अपभ्रंश में २८ चौपाई व एक छप्पय में रची गई है। इसमें भगवान महावीर से लगा कर खरतरगच्छ के युगप्रधान आचार्यों की परंपरा की नामावली निबद्ध है। आचार्य श्री वर्द्धमान सूरि के पट्टधर श्री जिनेश्वर सूरिजी से यह गच्छ खरतर नाम से प्रसिद्ध हुआ। उनके परवर्ती आचार्यों के संबन्ध में कतिपय संक्षिप्त ऐतिहासिक वृत्तान्तों का भी निर्देश किया गया है। जैसे—

१ श्री जिनेश्वर सूरिजी ने अणहिलपुर में दुर्लभराज के समक्ष ८४ आचार्यों को जीत कर वसति मार्ग प्रकाशित किया।

२ श्री जिनचंद्र सूरिजी ने उपदेश द्वारा नृपति को रंजित किया एवं 'संवेग रंगशाला नामक ग्रंथ की रचना की।

३ श्री अभयदेव सूरिजी ने ९ अंगों पर टीकाएँ बनाईं एवं स्तंभन पार्श्वनाथ की प्रतिमा प्रकट की।

४ श्री जिनवल्लभ सूरिजी ने नंदी, न्हवण, रथ, प्रतिष्ठा, युवतियों के ताला रास आदि कार्य रात्रि में किये जाने निषिद्ध किये।

५. श्री जिनदत्त सूरिजी ने उज्जैन में ध्यान-बल से योगिनी चक्र को प्रतिबोध दिया। शासन देवता ने इन्हें 'युग प्रधान' पद धारक घोषित किया।

६ श्री जिनचंद्र सूरिजी बड़े रूपवान थे। इन्होंने बहुत से श्रावकों को प्रतिबोध दिया।

७ श्री जिनपति सूरिजी ने अजमेर के नृपति (पृथ्वीराज) की सभा में पद्मप्रभ को पराजित कर जयपत्र प्राप्त किया।

८ श्री जिनेश्वर सूरिजी ने अनेक स्थानों में जिनालय एवं तदुपरि ध्वज, दण्ड, कलश, तोरणादि स्थापित किये एवं १२१ साधु दीक्षित किये।

इनके पट्टधर श्री जिनप्रबोध सूरि के पट्टधर श्री जिनचंद्र सूरिजी के समय में कन्नाणा में वाचनाचार्य राजशेखर गणि के समीप, संवत् १३४७ के माघ मास में, इस चतुष्पदी की रचना हुई। इसकी एक प्रति हमें जैसलमेर के भंडार का अवलोकन करते हुए प्राप्त हुई थी जिसकी नकल हमारे पास विद्यमान है और उससे आवश्यक पाठान्तर भी लिये गये हैं।

२ रत्नपरीक्षा—यह ग्रंथ १३२* प्राकृत गाथाओं में है। संवत् १३७२ में दिल्ली में सम्राट् अलाउद्दीन के शासनमें सपुत्र हेमपाल के लिये प्रस्तुत ग्रंथ की रचना की। पूर्व कवि अगस्त्य और बुद्ध भट्ट के ग्रंथों के अतिरिक्त शाही रत्नकोश की अनुभूति द्वारा अभिमयित विषय का सुन्दर प्रतिपादन किया है।

३ वास्तुसार—शिल्प स्थापत्य के विषय में प्रस्तुत ग्रंथ प्रामाणिक माना जाता है। पं. भगवानदासजी ने हिन्दी और गुजराती अनुवाद सह जयपुर से प्रकाशित भी कर दिया है। प्रस्तुत प्रति संवत् १४०४ की लिखित है और मुद्रित संस्करण से पाठ भेद का प्राचुर्य है। इसकी रचना संवत् १३७२ विजया दशमी को कन्नाणापुर में हुई।

४ ज्योतिषसार—यह ग्रंथ संवत् १३७२ में २४२ प्राकृत गाथाओं में रचित है, जिसकी श्लोक संख्या, ग्रंथ कुंडलिका सह ४७४ होती है। इसमें ज्योतिष जैसे वैज्ञानिक विषय को बड़ी कुशलता के साथ निरूपण किया है।

५ गणितसार कौमुदी—यह ग्रंथ कुल ३११ गाथाओं में है। गणित जैसे शुष्क और बुद्धि प्रधान विषय का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार ने अपनी योग्यता का अच्छा परिचय दिया है। इस ग्रंथ के परिशीलन से तत्कालीन वस्तुओं के भाव, तौल, नाप इत्यादि सांस्कृतिक, सामाजिक और राजनैतिक परिस्थिति का अच्छा ज्ञान हो जाता है। वस्त्रों के नाम, उनके हिसाब, पत्थर, लकड़ी, सोना, चाँदी, धान्य, घृत, तैलादि के हिसाबों के साथ साथ क्षेत्रों का माप, धान्योत्पत्ति, राजकीय कर, मुक्ता इत्यादि अनेक महत्वपूर्ण बातों पर प्रकाश डाला गया है। इसके कतिपय प्रश्न देश्य भाषा के छप्पयों में भी है, जो भाषाकीय अध्ययन की दृष्टि से भी अपना वैशिष्ट्य रखते हैं।

६ धातोत्पत्ति—प्राकृत की ५७ गाथाओं में पीतल, तांबा, सीसा प्रभृति धातुओं के उत्पत्ति विधानादि के साथ साथ हिंगुल, सिंदुर, दक्षिणावर्त्त संख, कपूर, अगर, चंदन, कस्तूरी आदि वस्तुओं का भी विवरण दिया है, जो कवि के बहुज्ञ होने का सूचक है।

७ द्रव्यपरीक्षा—प्रस्तुत ग्रंथ कवि की समस्त रचनाओं में अद्वितीय है। भारतीय साहित्य में पुराने सिक्कों के संबन्ध में स्वतंत्र रचना शायद यही एक ग्रंथ उपलब्ध है

* पं. भगवानदासजी के प्रकाशित वास्तुसार (गुजराती अनुवादसहित) के अंत में रत्नपरीक्षा (गा. २१ से १२७) छपी है। उनके बीच की ९१ से ११९ तक की गाथाएं पातोत्पत्ति की है। पाठभेद भी काफी है। उक्त ग्रन्थानुसार रत्नपरीक्षा ११ गाथाओं का होता है। पर वास्तव में इसमें बीच की बहुत सी गाथाएं छूट गई हैं।

जिसमें मुद्राओं के मूल उपादान, धातुओं की चासनी, धातुशोधन प्रणालिका, भिन्न भिन्न मुद्राओं ( सेकड़ों रकम की ) के नाम, टकसालस्थान, आकार प्रकार, तौल, माप, धातु के मिश्रण, राजाओं के नाम ठाम आदि सभी विषयों पर १४९ गाथाओं में, प्राचीन काल से ले कर तत्कालीन समय तक की प्राप्त सभी मुद्राओं पर विशिष्ट विवेचन किया गया है।

प्रस्तुत प्रति जिसके कुल ६० पत्र हैं, संवत् १४०३–१४०४ में लिखी हुई सुन्दर सुवाच्य और अच्छी स्थिति में है। किसी सा० मालदेव के पुत्र पुरिसड ने अपने लिए लिखी है। प्रति के हांसिये पर "पत्तनीय प्र" लिखा हुआ है जिससे मालूम होता है कि यह प्रति मूलमें पाटण के ज्ञानभंडार की रही होगी।। फेरू ग्रंथावली की प्रस्तुत प्रति से "प्रेसकापी" भंवरलालने स्वयं अपने हाथ से करके पुरातत्त्वाचार्य मुनि जिनविजयजी को भेजी, जिसे देख कर इन्होंने उस समय सिंघी जैन ग्रन्थमाला द्वारा इसे तुरन्त प्रकाशित करने की इच्छा व्यक्त की। साथ में आपने मूल प्रति को भी देखना चाहा। पर कलकत्ते की तत्कालीन सांप्रदायिक विषम परिस्थिति वश, वह तब उन्हें नहीं भेजी जा सकी। बादमें जब मुनिश्री कलकत्ता पधारे तब प्रस्तुत प्रति को बंबई ले गये। श्रद्धेय मुनिजी जैसे विद्वान के तत्त्वावधान में यह ग्रंथ शीघ्र प्रकाशित हो ऐसी हमारी उत्कट इच्छा थी, पर सिंघी जैन ग्रन्थमाला के अनेकानेक ग्रन्थों के संपादन कार्य में मुनिजी अत्यन्त व्यस्त रहने के कारण इसके प्रकाशन कार्य में विलंब होता रहा।

पर अब यह ग्रन्थ, इस रूप में राजस्थान पुरातन ग्रन्थ माला द्वारा प्रकाशित हो रहा है, जो इस विषय के जिज्ञासुओं को परम आनन्द दायक होगा।

प्रस्तुत संग्रह में ठक्कुर फेरू के 'रत्नपरीक्षा' ग्रन्थ के परिचय रूप में, सुप्रसिद्ध विद्वान डॉ मोती चन्दजी ने, हमारी प्रार्थना पर, एक विस्तृत निबन्ध लिख दिया है, जो इसमें मुद्रित हो रहा है। हम इसके लिये डॉ साहब के प्रति अपना हार्दिक कृतज्ञ भाव प्रकट करना चाहते हैं।

अन्त में हम आचार्य श्री जिनविजयजी के प्रति अपना विनम्र और सादर आभार भाव प्रदर्शित करना चाहते हैं कि इन्हों ने, बहुत परिश्रम के साथ, इस ग्रन्थ का यह सुन्दर प्रकाशन, राजस्थान पुरातन ग्रन्थ माला के एक सुन्दर रत्न के रूप में प्रकट कर, हमारे चिराभिलषित मनोरथ को सफल बनाया।

अगरचन्द तथा भंवरलाल नाहटा

# ठक्कुर फेरूकृत रत्नपरीक्षाका परिचय

लेखक—डॉ मोतीचन्द्र, एम् ए, पीएच् डी
(क्युरेटर प्रिन्स ऑफ वेल्स मुजियम, बंबई)

अमरकोश (२।१।२—४) में पृथ्वी के अट्ठतीस नामों में वसुधा, वसुमती और रत्नगर्भा नाम आए हैं जिससे इस देश के रत्नों के व्यापार की ओर ध्यान जाता है। प्लिनी ने (नेचुरल हिस्ट्री ३७।७६) भी भारत के इस व्यापार की ओर इशारा किया है। इसमें जरा भी संदेह नहीं कि १८ वीं सदी पर्यंत जब तक कि, ब्राजिल की रत्नों की खानें नहीं खुली थीं, भारत संसार भर के रत्नों का एक प्रधान बाजार था। रत्नों की खरीद बिक्री के बहुत दिनों के अनुभव से भारतीय जौहरियोंने रत्नपरीक्षा शास्त्र का सृजन किया। जिसमें रत्नों के खरीद, बेच, नाम, जाति, आकार, घनत्व, रंग, गुण, दोष, कीमत तथा उत्पत्तिस्थानों का सांगोपांग विवेचन किया गया। बाद में जब नकली रत्न बनने लगे तब उन्हें असली रत्नों से बिलग करने के तरीके भी बतलाए गए। अंत में रत्नों और नक्षत्रों के सम्बन्ध और उनके शुभ और अशुभ प्रभावों की ओर भी पाठकों का ध्यान दिलाया गया।

रत्नपरीक्षा का शायद सबसे पहला उल्लेख कौटिल्य के अर्थशास्त्र (२।१०।२६) में हुआ है। इस प्रकरणमें अनेक तरह के रत्न, उनके प्राप्तिस्थान तथा गुण और दोष की विवेचना है। कामसूत्र की चौसठ कलाओं की तालिका में (कामसूत्र, १।३।१६) रूप्य-रत्न-परीक्षा और मणिरागाकर ज्ञान विशेष कलाएँ मानी गई हैं। जयमंगला टीका के अनुसार रूप्य-रत्न-परीक्षा के अन्तर्गत सिक्कों तथा रत्न, हीरा, मोती इत्यादि के गुण दोषों की पहचान व्यापार के लिए होती थी। मणिरागाकर ज्ञान की कला में गहनों के जड़ने के लिए स्फटिक रंगने और रत्नों के आकरों का ज्ञान आ जाता था। दिव्यावदान (पृ० ३) में भी इस बात का उल्लेख है कि व्यापारी को आठ परीक्षाओं में, जिनमें रत्नपरीक्षा भी एक है, निष्णात होना आवश्यक था। पर इस रत्नपरीक्षा ने किस युग में एक शास्त्र का रूप ग्रहण किया इसका ठीक ठीक पता नहीं चलता। कौटिल्य के कोश-प्रवेश्य रत्नपरीक्षा प्रकरण से तो ऐसा मालूम पड़ता है कि मौर्य युग में भी किसी न किसी रूप में रत्नपरीक्षा शास्त्र का वैज्ञानिक रूप स्थिर हो चुका था। रोम और भारत के बीच में ईसा की आरंभिक सदियों में जो व्यापार चलता था उसमें रत्नों का भी एक विशेष स्थान था। इसलिए यह अनुमान करना शायद गलत न होगा कि भारतीय व्यापारियों को, रत्नों का अच्छा ज्ञान रहा होगा

और किसी न किसी रूप में रत्नपरीक्षा शास्त्र की स्थापना हो चुकी होगी। जो भी हो, इसमें ज़रा भी संदेह नहीं कि ईसा की पांचवीं सदी के पहले रत्नपरीक्षा का सृजन हो चुका था।

यह समझ लेना भूल होगा कि रत्न-परीक्षा शास्त्र केवल जौहरियों की शिक्षा के लिए ही बना था। इसमें शक नहीं कि, जैसा दिव्यावदान में कहा गया है, व्यापारियों के पुत्र पूर्ण और सुप्रिय (दिव्यावदान, पृ० २६, २९,) को और और विषयों के साथ साथ रत्नपरीक्षा भी पढ़ना पड़ता था। हमें इस बात का पता है कि प्राचीन भारत में राजा और रईस रत्नों के पारखी होते थे। यह आवश्यक भी था क्यों कि व्यापारियों के सिवा वे ही रत्न खरीदते थे और संग्रह करते थे। जैसा कि हमें साहित्य से पता चलता है, काव्यकारों को भी इस रत्नशास्त्र का ज्ञान होता था और वे बहुधा रत्नों का उपयोग रूपकों और उपमाओं में करते थे, गो कि रत्न सम्बन्धी उनके अलंकार कभी कभी अतिरंजित होकर वास्तविकता से बहुत दूर जा पहुँचते थे। जैसा कि हमें मृच्छकटिक के चौथे अंक से पता चलता है, कि जब विदूषक वसंतसेना के महल में घुसा तो उसने छट्ठे परकोटे के आंगन के दालानों में कारीगरों को आपस में वैडूर्य, मोती, मूंगा, पुखराज, नीलम, कर्केतन, मानिक और पन्ने के सम्बन्ध में बातचीत करते देखा। मानिक सोने से जड़े (बध्यन्ते) जा रहे थे, सोने के गहने गढ़े जा रहे थे, शंख काटे जा रहे थे, और काटने के लिए मूंगे सान पर चढ़ाए जा रहे थे। उपर्युक्त विवरण से इस बात का पता चल जाता है कि शूद्रक को रत्नपरीक्षा का अच्छा ज्ञान रहा होगा। कलाविलास के आठवें सर्ग में सोनारों के वर्णन से भी इस बात का पता चलता है कि क्षेमेन्द्र को उनकी कला और रत्नशास्त्र का अच्छा परिचय था।

रत्नपरीक्षा शास्त्र का जितना ही मान था, उतना ही वह शास्त्र कठिन माना जाता था। इसीलिए एक कुशल रत्नपरीक्षक का समाज में काफी आदर होता था। रत्नपरीक्षा के ग्रंथ उसका नाम बड़े आदर से लेते हैं। अगस्तिमत[1] (६७-६८) के अनुसार गुणवान मंडलिक जिस देश में होता है, वह धन्य है। मांडलिक को उसे बुलाकर आसन देकर तथा गंध माल्यादि से सत्कार करना चाहिए। बुद्धभट्ट (१४-१५) के अनुसार रत्नपरीक्षकों को शास्त्रज्ञ एवं कुशल होना चाहिए। इसी-लिये उन्हें रत्नों के मूल्य और मात्रा के जानकार कहा गया है। देश काल के अनुसार मूल्य न आंकने वाले तथा शास्त्र से अनभिज्ञ जौहरियों की विद्वान कदर नहीं करते। ठक्कुर फेरू (१ ६-१०७) का भाव भी कुछ ऐसा ही है। उसके अनुसार मंडलिक

---

1 देखिए, लेपिदेर इंदियें, ल्वी फिनो, पारी १८९६। मैंने इस भूमिका को लिखने में श्री फिनो के ग्रंथ से सहायता ली है जिसका मैं आभार मानता हूँ। श्री फिनो ने अपने इस महत्वपूर्ण ग्रंथ में उपलब्ध रत्न शास्त्रों को एक जगह इकट्ठा कर दिया है।

को शास्त्र, अर्थशास्त्र, अनुभवी, देश, काल और भाव का ज्ञाता और रत्नों के स्वरूप का जानकार होना आवश्यक था। हीनांग, नीच जाति, लक्षण रहित और बदनाम व्यक्ति जानकार और मान्य होने पर भी असली जौहरी कभी नहीं हो सकता। अगस्तिमत (६५) ने भी यही भाव प्रकट किए हैं।

अगस्तिमत (५४–६६) के अनुसार चतुर जौहरी को मंडलिन् कहा गया है। यह नाम शायद इसलिए पड़ा कि जौहरी अपना काम करते समय मंडल में बैठता था। यह भी संभव है कि यहां मंडल से मंडली यानी समूह का मतलब हो। अगस्ति मत (६१–६६) के अनुसार जौहरी रत्नों का मूल्य आंकता था। उसे देश में मिलनेवाले आठ खानों तथा विदेशी और द्वीपों से आए हुए रत्नों का ज्ञान होता था। उसे रत्नों की जाति, राग रंग, वर्ति, तौल, गुण, आकर, दोष, भाव (छाया) और मूल्य का पता होता था। वह आकर (पूर्वी मध्यभारत), पूर्वदेश, कश्मीर, मध्यदेश, सिंहल तथा सिंधु नदी की माटी में रत्न खरीदता था तथा रत्न बेचने और खरीदने वाले के बीच मध्यस्थ का काम करता था। अगस्तिमत (७२) के अनुसार वह रत्न विक्रेता से हाथ मिलाकर अंगुलियों के इशारे से उसे रत्न के मूल्य का पता दे देता था। उसी के एक क्षेपक (११–२३) के अनुसार १, २, ३, ४ संख्याओं का क्रमशः तर्जनी से दूसरी अंगुलियों को पकड़ने से बोध होता था। अंगूठे सहित चारों अंगुलियां पकड़ने से ५ की संख्या प्रकट होती थी। कनिष्ठा आदि के तलस्पर्श से क्रमशः ६, ७, ८ और ९ की संख्याओं का बोध होता था, तथा तर्जनी से १० का। फिर नखों के छूने से क्रमशः ११, १२, १३, १४ और १५ का बोध होता था। इसके बाद हथेली छूने पर कनिष्ठादि से १६ से १९ तक की संख्याओं का बोध होता था। तर्जनी आदि का दो, तीन, चार और पांच बार छूने से २० से ५० तक की संख्याओं का बोध होता था। कनिष्ठा आदि के तलों को ६ बार तक छूने से ६० से ९० तक अंकों की ओर इशारा हो जाता था तथा आधी तर्जनी पकड़ने से १००, आधी मध्यमा पकड़ने से १०००, आधी अनामिका पकड़ने से अयुत, आधी कनिष्ठिका से १०००००, अंगूठे से प्रयुत, कलाई से करोड़। मुगल काल में तथा अब भी अंगुलियों की सांकेतिक भाषा से जौहरी अपना व्यापार चलाते हैं।

प्राचीन साहित्य में भी बहुधा जौहरियों के सम्बन्ध में उल्लेख मिलते हैं। दिव्यावदान (पृ० ३) में कहा गया है कि किसी रत्न की कीमत आंकने के लिए जौहरी बुलाये जाते थे। अगर वे रत्न की ठीक ठीक कीमत नहीं आंक सकते थे तो उसका मूल्य वे एक करोड़ कह देते थे। बृहत्कथाश्लोकसंग्रह (१८, ३६६) से पता चलता है कि सानुदास ने पांड्य मथुरा में पहुंच कर वहां का जौहरी बाजार देखा और वहां एक क्रेता और विक्रेता को, एक जौहरी से एक रत्नालंकार का मूल्य आंकने को कहते

सुना। सानुदास को उस गहने की ओर ताकते हुए देखकर उन्होंने समझा कि शायद यह मिगाहदार था। उससे पूछने पर उसने गहने की कीमत एक करोड़ बता कर कह दिया कि बेचने और खरीदनेवाले की मर्जी से सौदा पट सकता था। वे दोनों एक दूसरे जौहरी के पास पहुंचे जिसने कहा कि गहने की कीमत सारा संसार था पर नासमझ के लिए उसका मोल एक छदाम था। सानुदास की जानकारी से प्रसन्न होकर राजा ने उसे अपना रत्नपरीक्षक नियुक्त कर दिया।

प्राचीन साहित्य में अनेक ऐसे उल्लेख आए हैं जिनसे पता चलता है कि रत्नों के व्यापार के लिए भारतीय जौहरी देश और विदेश की बराबर यात्रा करते थे। दिव्यावदान (पृ० २२९–२३०) की एक कहानी में बतलाया गया है कि रत्नों के व्यापारी मोती, वैडूर्य, शंख, मूंगा, चांदी, सोना, अकीक, जमुनिया, और दक्षिणावर्त शंख के व्यापार के लिए समुद्र यात्रा करते थे। निर्यामक प्रायः उन्हें सिंहल द्वीप में बनने वाले नकली रत्नों से होशियार कर देता था तथा उन्हें आदेश दे देता था कि वे खूब समझ कर माल खरीदें। ज्ञाताधर्म कथा (१७) और उत्तराध्ययन सूत्रकी टीका (११।७१) से भी रत्नों के इस व्यापार की ओर संकेत मिलता है। उत्तराध्ययन टीका में एक ईरानी व्यापारी की कहानी दी गई है जो ईरान से इस देश में सोना, चांदी, रत्न और मूंगा छिपा कर लाना चाहता था। आवश्यक चूर्णि (पृ० ४४२) में रत्नव्यापार के लिए एक बनिए का पारसकूल जाने का उल्लेख है। महाभारत (२।२७।२५–२६) के अनुसार दक्षिण समुद्र से इस देश में रत्न और मूंगे आते थे। ईसा की प्रारंभिक सदियों में तो भारत से रोम को हीरे, सार्ड, ओनिक्स, अकीक, सार्डोनिक्स, बाबागोरी, क्राइसाप्रेस, जहर मुहरा, रक्तमणि, हेलियोट्राप, ओपल, कसौटी पत्थर, लहसुनियां, एवेंचुरिन, जमुनिया, स्फटिक, बिल्लौर, कुरंड, नीलम, मानिक लाल, आवनूस, गार्नेट, तुरमुली, मोती इत्यादि पहुंचते थे (मोतीचन्द्र, सार्थवाह, पृ० १२८–१२९)

—§२§—

प्राचीन रत्नपरीक्षा का क्या रूप रहा होगा यह तो ठीक ठीक नहीं कहा जा सकता, पर उस सम्बन्ध के जो ग्रंथ मिले हैं उनका विवरण नीचे दिया जाता है।

१ अर्थशास्त्र—कौटिल्य ने कोश-प्रवेश्य रत्नपरीक्षा (अर्थशास्त्र, २–१०–२९) में रत्नपरीक्षा के सम्बन्ध की कुछ जानकारियां दी हैं। कोश में अधिकारी व्यक्तियों के समाह से ही रत्न खरीदे जाते थे। पहले प्रकरण में मोती के उत्पत्ति स्थान, गुण, दोष तथा आकार इत्यादि का वर्णन है। इसके बाद मणि, सौगंधिक, वैडूर्य, पुष्पराग, इन्द्रनील, नंदक, स्रवन्मध्य, सूर्यकान्त, विमलक, सस्यक, अंजनमूल, पित्तक, सुलभक, लोहितक, अमृतांशुक, ज्योतिरसक, मैलेयक, अहिच्छत्रक, कूर्प, प्रतिकूर्प, सुगन्धिकूर्प,

क्षीरपक, मुक्तिपूर्णक, सिलाप्रवालक, मूलक, पुलकपुष्पक तथा हीरा और मूगा के नाम आए हैं। इनमें से बहुत से रत्नों की ठीक ठीक पहचान भी नहीं हो सकती क्योंकि बाद के रत्नशास्त्र उनका उल्लेख तक नहीं करते।

२ रत्नपरीक्षा—बुद्धभट्ट की रत्नपरीक्षा का समय निश्चित करने के पहले वराह-मिहिर की बृहत् संहिता के ८० से ८३ अध्यायों की जानकारी जरूरी है। इन अध्यायों में हीरा, मोती और मानिक के वर्णन हैं। पन्ने का वर्णन तो केवल एक श्लोक में है। बुद्धभट्ट की रत्नपरीक्षा और बृहत्संहिता के रत्नप्रकरण की छानबीन करके श्री फिनो (वही पृ० ७ से) इस नतीजे पर पहुंचते हैं कि दोनों की रत्नों की तालिकाओं तथा हीरे और मोती का भाव लगाने की विधि इत्यादि में बड़ी समानता है। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि दोनों ग्रंथों ने समान रूप से किसी प्राचीन रत्नशास्त्र से अपना मसाला लिया। गरुड़ पुराण ने भी बुद्धभट्ट का नाम हटाकर ६८ से ७० अध्यायों में रत्नपरीक्षा ग्रहण कर लिया। बहुत संभव है कि शायद बुद्धभट्ट का समय ७–८ वीं सदी या इसके पहले भी हो सकता है।

३ अगस्तिमत—अगस्तिमत और रत्नपरीक्षा का विषय एक होते हुए भी दोनों में इतना भेद है कि दोनों एक ही अनुश्रुति की बहुत दिनोंसे अलग हुई शाखा जान पड़ते हैं। श्री फिनो (पृ० ११) के अनुसार अगस्तिमत का समय बुद्धभट्ट के बाद यानी छठी सदी के बाद माना जाना चाहिए। शायद उसका लेखक दक्षिण का रहनेवाला जान पड़ता है। संभव है कि अगस्तिमत का आधार कोई ऐसा रत्नशास्त्र रहा हो जिसकी ख्याति दक्षिण में बहुत दिनों तक थी। ग्रंथ के अनेक उल्लेखों से ऐसा पता चलता है, कि रत्नशास्त्र के प्राचीन सिद्धान्तों को निबाहते हुए भी ग्रंथकार ने अपने अनुभवों का उल्लेख किया है। दुर्भाग्यवश ग्रंथकार के व्याकरण और शैली में निष्णात न होने से उसके भाव समझने में बड़ी कठिनाई पड़ती है।

४ नवरत्नपरीक्षा—नवरत्नपरीक्षा के दो संस्करण मिलते हैं। छोटे संस्करण में सोम भूभुज् का नाम तीन जगह मिलता है जिसके आधार पर यह माना जा सकता है कि इसके रचयिता कल्याणी का पश्चिमी चालुक्य राजा सोमेश्वर (११२८–११३८, ई) था। इस कथन की सचाई इस बात से भी सिद्ध होती है कि मानसोल्लास के कोशा-ध्यायमें (मानसोल्लास, भा० १, पृ० ६४ से) जो रत्नों का वर्णन है, वह सिवाय कुछ छोटे मोटे पाठभेदों के नवरत्नपरीक्षा जैसा ही है। नवरत्नपरीक्षा का दूसरा संस्करण बीकानेर और तंजोरकी हस्तलिखित प्रतियों में मिलता है। इसमें धातुगद, मुद्राप्रकार और कृत्रिम रत्नप्रकार प्रकरण अधिक हैं। संभव है कि स्मृतिसारोद्धार के लेखक नारायण पंडित ने इन प्रकरणों को अपनी ओर से जोड़ दिया हो।

सुना। सानुदास को उस गहने की ओर ताकते हुए देखकर उन्होंने समझा कि शायद यह निगाहदार था। उससे पूछने पर उसने गहने की कीमत एक करोड़ बता कर कह दिया कि बेचने और खरीदनेवाले की मर्जी से सौदा पट सकता था। वे दोनों एक दूसरे जौहरी के पास पहुंचे जिसने कहा कि गहने की कीमत सारा संसार था पर नासमझ के लिए उसका मोल एक छदाम था। सानुदास की जानकारी से प्रसन्न होकर राजा ने उसे अपना रत्नपरीक्षक नियुक्त कर दिया।

प्राचीन साहित्य में अनेक ऐसे उल्लेख आए हैं जिनसे पता चलता है कि रत्नों के व्यापार के लिए भारतीय जौहरी देश और विदेश की बराबर यात्रा करते थे। दिव्यावदान (पृ० २२९–२३०) की एक कहानी में बतलाया गया है कि रत्नों के व्यापारी मोती, वैदूर्य, शंख, मूंगा, चांदी, सोना, अकीक, लहसुनिया, और दक्षिणावर्त शंख के व्यापार के लिए समुद्र यात्रा करते थे। निर्यामक प्रायः उन्हें सिंहल द्वीप में बनने वाले नकली रत्नों से होशियार कर देता था तथा उन्हें आदेश दे देता था कि वे खूब समझ कर माल खरीदें। ज्ञाताधर्म कथा (१७) और उत्तराध्ययन सूत्रकी टीका (३६।७१) से भी रत्नों के इस व्यापार की ओर संकेत मिलता है। उत्तराध्ययन टीका में एक ईरानी व्यापारी की कहानी दी गई है जो ईरान से इस देश में सोना, चांदी, रत्न और मूंगा छिपा कर लाना चाहता था। आवश्यक चूर्णि (पृ० ३४२) में रत्नव्यापार के लिए एक वणिए का पारसकूल जाने का उल्लेख है। महाभारत (२।२७।२५–२६) के अनुसार दक्षिण समुद्र से इस देश में रत्न और मूंगे आते थे। ईसा की प्रारंभिक सदियों में तो भारत से रोम को हीरे, सार्ड, कोर्नेलिअन, अकीक, सार्डोनिक्स, आनिक्स, क्राइसप्रेस, जहर मुहरा, रक्तमणि, हेल्यिोट्राप, ब्लोडिस्टन, कसौटी पत्थर, लहसुनिया, एक्वामरीन, लहसुनिया, स्फटिक, बिल्लौर, कोरंड, नीलम, मानिक लाल, लाजवर्द, गार्नेट, तुरमुली, मोती इत्यादि पहुंचते थे (मोतीचन्द्र, सार्थवाह, पृ० १२८–१२९)

–:२:–

प्राचीन रत्नपरीक्षा का क्या रूप रहा होगा यह तो ठीक ठीक नहीं कहा जा सकता, पर इस सम्बन्ध के जो ग्रंथ मिले हैं उनका विवरण नीचे दिया जाता है।

१ अर्थशास्त्र—कौटिल्य ने कोश-प्रवेश्य रत्नपरीक्षा (अर्थशास्त्र, २–१०–२९) में रत्नपरीक्षा के सम्बन्ध की कुछ जानकारियां दी हैं। कोश में अधिकारी व्यक्तियों के सलाह से ही रत्न खरीदे जाते थे। पहले प्रकरण में मोती के उत्पत्ति स्थान, गुण, दोष तथा आकार इत्यादि का वर्णन है। इसके बाद मणि, सौगंधिक, वैदूर्य, पुष्पराग, इन्द्रनील, नंदक, स्रवन्मध्य, सूर्यकान्त, विमलक, सस्यक, अंजनमूल, पित्तक, सुलभक, लोहितक, अमृतांशुक, ज्योतीरसक, मैलेयक, अहिच्छत्रक, कूर्प, पूतिकूर्प, सुगन्धिकूर्प,

क्षीरपक, मुक्तिपूर्णक, सिलाप्रवालक, चूलक, पुष्पपुष्पक तथा हीरा और मूगा के नाम आए हैं। इनमें से बहुत से रत्नों की ठीक ठीक पहचान भी नहीं हो सकती क्यों कि बाद के रत्नशास्त्र उनका उल्लेख तक नहीं करते।

२ रत्नपरीक्षा—बुद्धभट्ट की रत्नपरीक्षा का समय निश्चित करने के पहले वराहमिहिर की बृहत् संहिता के ८० से ८३ अध्यायों की जानकारी जरूरी है। इन अध्यायों में हीरा, मोती और मानिक के वर्णन हैं। पन्ने का वर्णन तो केवल एक श्लोक में है। बुद्धभट्ट की रत्नपरीक्षा और बृहत्संहिता के रत्नप्रकरण की छानबीन करके श्री फिनो (वही पृ० ७ से) इस नतीजे पर पहुंचते हैं कि दोनों की रत्नों की तालिकाओं तथा हीरे और मोती का भाव लगाने की विधि इत्यादि में बड़ी समानता है। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि दोनों ग्रंथों ने समान रूप से किसी प्राचीन रत्नशास्त्र से अपना मसाला लिया। गरुड़ पुराण ने भी बुद्धभट्ट का नाम हटाकर ६८ से ७० अध्यायों में रत्नपरीक्षा ग्रहण कर लिया। बहुत संभव है कि शायद बुद्धभट्ट का समय ७–८ वीं सदी या इसके पहले भी हो सकता है।

३ अगस्तिमत—अगस्तिमत और रत्नपरीक्षा का विषय एक होते हुए भी दोनों में इतना भेद है कि दोनों एक ही अनुश्रुति की बहुत दिनोंसे अलग हुई शाखा जान पड़ते हैं। श्री फिनो (पृ० ११) के अनुसार अगस्तिमत का समय बुद्धभट्ट के बाद यानी छठी सदी के बाद माना जाना चाहिए। शायद उसका लेखक दक्षिण का रहनेवाला जान पड़ता है। संभव है कि अगस्तिमत का आधार कोई ऐसा रत्नशास्त्र रहा हो जिसकी ख्याति दक्षिण में बहुत दिनों तक थी। ग्रंथ के अनेक उल्लेखों से ऐसा पता चलता है, कि रत्नशास्त्र के प्राचीन सिद्धान्तों को निबाहते हुए भी ग्रंथकार ने अपने अनुभवों का उल्लेख किया है। अभाग्यवश ग्रंथकार के व्याकरण और शैली में निष्णात न होने से उसके भाव समझने में बड़ी कठिनाई पड़ती है।

४ नवरत्नपरीक्षा—नवरत्नपरीक्षा के दो संस्करण मिलते हैं। छोटे संस्करण में सोम भूभुज् का नाम तीन जगह मिलता है जिसके आधार पर यह माना जा सकता है कि इसके रचयिता कल्याणी का पश्चिमी चालुक्य राजा सोमेश्वर (११२८–११३८ ई०) था। इस कथन की सचाई इस बात से भी सिद्ध होती है कि मानसोल्लास के कोशाध्यायमें (मानसोल्लास, भा० १, पृ० ६४ से) जो रत्नों का वर्णन है, वह सिवाय कुछ छोटे मोटे पाठभेदों के नवरत्नपरीक्षा जैसा ही है। नवरत्नपरीक्षा का दूसरा संस्करण बीकानेर और तंजोरकी हस्तलिखित प्रतियों में मिलता है। इसमें धातुवाद, मुद्रा और कृत्रिम रत्नप्रकार प्रकरण अधिक हैं। संभव है कि स्मृतिसारोद्धार के कर्त्ता नारायण पंडित ने इन प्रकरणों को अपनी ओर से जोड़ दिया हो।

**५ अगस्तीय रत्नपरीक्षा**—अगस्तीय रत्नपरीक्षा वास्तव में अगस्ति मत का सार है। पर विस्तार में कहीं कहीं नई बातें आ गई हैं। अभाग्यवश इसका पाठ बहुत भ्रष्ट और अशुद्ध है।

उपर्युक्त ग्रंथों के सिवाय रत्नसंग्रह, अथवा रत्नसमुच्चय, अथवा समस्तरत्नपरीक्षा २२ श्लोकों का एक छोटा सा ग्रंथ है। लघुरत्नपरीक्षा में भी २० श्लोक हैं, जिनमें रत्नों के गुण दोषों का विवरण है। मणिमाहात्म्य में शिव पार्वती संवाद के रूप में कुछ उपरत्नों की महिमा गाई गई है।

**६ फेरू रचित रत्नपरीक्षा**—ठक्कुर फेरूर चित रत्नपरीक्षा का कई कारणों से विशेष महत्त्व है। पहली बात तो यह है कि यह रत्नपरीक्षा प्राकृत में है। ठक्कुर फेरू के पहले भी शायद प्राकृत में रत्नपरीक्षा पर कोई ग्रंथ रहा हो, पर उसका अभी तक पता नहीं। दूसरी बात यह है कि ग्रंथकार श्रीमाल जाति में उत्पन्न ठक्कुर चंद के पुत्र ठक्कुर फेरू का सुल्तान अलाउद्दीन खिल्जी (१२९६–१३१६) के खजाने और टकसाल से निकटतर सम्बन्ध था। उसका स्वयं कहना है कि उसने बृहस्पति, अगस्त्य और बुद्धभट्ट की रत्नपरीक्षाओं का अध्ययन करके और एक जौहरी की निगाह से अलाउद्दीन के खजाने में रत्नों को देख कर, अपने ग्रंथ की रचना की (१–५)। उसके इस कथन से यह बात साफ मालूम पड़ जाती है कि कम से कम ईसा की १३ वीं सदी के अंत में बुद्धभट्ट की रत्नपरीक्षा, वराहमिहिर के रत्नों पर के अध्याय और अगस्तिमत, रत्नशास्त्र पर अधिकारी ग्रंथ माने जाते थे और उनका उपयोग उस युग के जौहरी बराबर करते रहते थे। जैसा हम आगे चल कर देखेंगे, ठक्कुर फेरू ने रत्नपरीक्षा की प्राचीन परम्परा की रक्षा करते हुए भी तत्कालीन मूल्य, नाप, तोल तथा रत्नों के अनेक नए स्रोतों का उल्लेख किया है जिनका पता हमें फारसी इतिहासकारों से भी नहीं चलता।

—:१:—

प्राचीन रत्नशास्त्रों में खानों से निकले रत्नों के सिवाय मोती और मूंगा भी शामिल है जो वास्तव में पत्थर नहीं कहे जा सकते। साधारणतः जवाहरात के लिए रत्न और मणि और कभी कभी उपल शब्द का व्यवहार किया गया है। संस्कृत साहित्य में रत्न शब्द का व्यवहार कीमती वस्तु और कीमती जवाहरात के लिए हुआ है। वराहमिहिर (बृ० सं० ८०।२) के अनुसार रत्न शब्द का व्यवहार हाथी, घोड़ा, स्त्री इत्यादि के लिए गुणपरक है, रत्नपरीक्षा में इसका व्यवहार केवल कंचनादि रत्नों के लिए हुआ है। मणि शब्द का व्यवहार कीमती रत्नों के लिए हुआ है, पर बहुधा यह शब्द मनिया, गुरिया अथवा मनके लिए भी आया है।

वेदों में रत्न शब्द का प्रयोग कीमती वस्तु और खजानों के अर्थ में हुआ है। ऋग्वेद में तीन जगह (फिनो, पृ० १५) सप्त रत्नों का उल्लेख है। मणि का अर्थ ऋग्वेद में ताबीज की तरह पहननेवाले रत्नों से है (ऋग्वेद, १।३।८, अ० वे० १।२९२, २।११ इत्यादि) मणि तागे में पिरोकर गले में पहनी जाती थी (वाजसनेयी सं० ३०।७, तैत्तिरीयसं ३।४।३।१) इसमें भी संदेह नहीं कि वैदिक आर्यों को मोती का भी ज्ञान था। मोती (कृशन) का उपयोग शृंगार के लिए होता था (ऋग्वेद, २।३५।४, १०।६८।१, अथर्ववेद ४।१०।१–३)

सुव्यवस्थित रत्नशास्त्रों के अनुसार नव रत्नों में पांच महारत्न और चार उपरत्न हैं। वज्र, मुक्ता, माणिक्य, नील और मरकत महारत्न हैं। गोमेद, पुष्पराग, वैदूर्य (लहसनिया) और प्रवाल उपरत्न हैं। मानिक और नीलम के कई भेद गिनाए गए हैं। वराहमिहिर (८२।१) तथा बुद्धभट्ट (११४) के अनुसार मानिक के चार भेद यथा—पद्मराग, सौगंधि, कुरुविंद और स्फटिक हैं। अगस्तिमत (१७३) के अनुसार मानिक के तीन भेद हैं, यथा—पद्मराग, सौगंधिक, कुरुविंद। नवरत्नपरीक्षा (१०९–११०) में इनके सिवाय नीलगंधि भी आ गया है। अगस्तीय रत्नपरीक्षा में (४६ से) मानिक का एक नाम मांसपिंड भी है। ठक्कुर फेरू के अनुसार (५६) मानिक के साधारण नाम माणिक्य और चुन्नी है, अब भी मानिक के ये ही दो नाम सर्वसाधारण में प्रचलित हैं। मानिक के निम्नलिखित भेद गिनाए गए हैं—पद्मराय (पद्मराग), सौगंधिय (सौगंधिक), नीलगंध, कुरुविन्द और जामुनिय।

रत्नपरीक्षाओं में नीलम के तीन भेद गिनाए गए हैं—नील साधारण नीलम के लिए व्यवहृत हुआ है तथा इन्द्रनील और महानील उसकी कीमती किस्में थीं। ठक्कुर फेरू ने (८१) नीलम की केवल एक किस्म महिंदनील (महेन्द्रनील) बतलाया है।

प्राचीन रत्नपरीक्षाओं में पन्ने के मरकत और तार्क्ष्य नाम आए हैं। पर ठक्कुर फेरू (७२) ने पन्ने के निम्नलिखित भेद दिए हैं—गरुडोद्गार, कीडउठी, वासउती, मूगउनी, और धूलिमराई।

उपर्युक्त नव रत्नों की तालिका प्रायः सब रत्नशास्त्रों में आती है पर अगस्तिमत (३२५–२९) में स्फटिक और भ्रम जोड़कर उनकी संख्या ग्यारह कर दी गई है। बुद्धभट्ट ने उस तालिका में पांच निम्नलिखित रत्न जोड़ दिए हैं—यथा शेष (onyx) कर्केतन (thrysobenyl) भीष्म, पुलक (garnet) रुधिराक्ष (carnelial) शेष भर ही फारसी जज़ रूपान्तर है। यह पत्थर भारत और यमन से आता था। इसके बहुत से रंग होते हैं जिनमें सफेद और काला प्रधान है। भारत में इस पत्थर का पहनना अशुभ

माना जाता था। भीष्म कोई सफेद रंग का पत्थर होता था। मुसम्मा (२१२–७९) के अनुसार कत्थयक पिलाहट लिए हुए अकरंग का पत्थर होता था जो पुष्टिरुपतरु के अनुसार स्फटिक का एक भेद मात्र था। सोमलक नीलमायल सफेद पत्थर था और कुछ कर्केतन के किस्म का मीठा पत्थर था।

वराहमिहिर की रत्नों की तालिका में बाईस नाम गिनाए गए हैं पर एक ही रत्न की अनेक किस्में देखते हुए उनकी संख्या कम कर दी जा सकती है। जैसे शशिकान्त स्फटिक का ही एक भेद है, *महानील और इन्द्रनील नीलम हैं*, *तथा सौगंधिक* और पद्मराग मानिक के ही भेद हैं। इस तरह रत्नों की संख्या घट कर उन्नीस हो जाती है यथा स्फटिक के सहित दस रत्न, कर्केतन, पुलक, रुधिराक्ष तथा विमलक, राजमणि, शंख, ब्रह्ममणि, ज्योतिरस और सस्यक। ज्योतिरस और सस्यक का उल्लेख अर्थशास्त्र (२।११।२९) में भी हुआ है। शंख से शायद यहां दक्षिणावर्त शंख का अनुमान किया जा सकता है। ज्योतिरस शायद जेस्पर या हेलियोट्रोप था।

उपर्युक्त रत्नों के सिवाय, फिरोजा (पेरोज, पीरोज) लाजवर्द और लसुन यानी लहसुनिया या वैडूर्य के नाम भी आए हैं। रत्नसंग्रह। (१९) में मसारगर्भ (रूप-मुसारगर्भ, मुसल्गर्भ, मुसारगल्व; पालि—मसारगल्ल, मुसारगल्ल) को दूध पानी अलग करने वाला, श्यामरंग का, चमकीला तथा दुष्ट दोषों का अपहर्ता कहा गया है। शब्द कल्पद्रुम ने इसे इन्द्रनीलमणि कहा है जो ठीक नहीं। महाभारत (२।४७।१४) में भगदत्त द्वारा युधिष्ठिर को अश्मसार का बना पात्र देने का उल्लेख है जिसकी पहचान शायद मसारगर्भ से की जा सकती है। मसारगर्भ की पहचान चीनी इन-मे-यू यानी यमुनियां से की जाती है, पर अश्मसार यशब भी हो सकता है। क्यों कि आसाम का पड़ोसी बर्मा यशब के लिए प्रसिद्ध है।

ठक्कुर फेरुकृत रत्नपरीक्षा (१४–१५) में नवरत्न यथा पद्मराग, मुक्ता, विद्रुम, मरकत, पुखराज, हीरा, इन्द्रनील, गोमेद और वैडूर्य गिनाए हैं। इनके सिवाय लहसुनिया (९२–९३) फलह (स्फटिक, ९५–९६) कर्केतन (९८) भीसम (भीष्म, ९९) नाम आए हैं। ठक्कुर फेरू ने लाल, अकीक और फिरोजा को पारसी रत्न बतलाया है (१०१), इस तरह ठक्कुर फेरू के अनुसार रत्नों की संख्या सोलह बैठती है।

पर वर्णरत्नाकर के रचयिता ज्योतिरीश्वर ठक्कुर (आरंभिक १४ वीं सदी) के समय में *लगता है कि १८ रत्न और ३२ उपरत्न माने जाते थे* (*वर्णरत्नाकर, पृ० २१, ७१ श्री सुनीतिकुमार चेटर्जी द्वारा संपादित, कलकत्ता १९४०*)। रत्नों की तालिका में गोमेद, गरुडोद्गार, मरकत, मुक्ता, भीसवंड, पद्मराग, हीरा, रेणुम, मरासेस, सौगं-

धिक चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त, प्रवाल, राजावर्त, कषाय और इन्द्रनील के नाम आए हैं। इस तालिका में रत्नपरीक्षा के महारत्नों में गोमेद, मरकत, मुक्ता, हीरा, पद्मराग, इन्द्रनील, प्रवाल और सूर्यकान्त हैं। मांसखंड, सौगंधिक, (शायद चुन्नी), तो पद्मराग या मानिक के ही भेद हैं। इसी तरह चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त और कषाय स्फटिक के भेद हैं। मारसेस जिसका सम्बन्ध शेप (onyx) से हो सकता है, तथा लाजवर्द की गणना रत्नों में किस प्रकार की गई यह कहना सम्भव नहीं।

उपमणियों की तालिका वर्णरत्नाकर में दो जगह आई है [पृ० २१, ४१] इनमें [१] कूर्म, [२] महाकूर्म, [३] अहिछत्र, [४] स्यावग (स) ष, [५] व्योमराग, [६] कीटपक्ष, [७] कुरू [कूर्म] पिंद, [८] सुषमा (ना) ल, [९] हरि (री) तसार, [१०] जीविउ (जीवित), [११] यवयाति (यवजाति), [१२] शिवि (खी) निक, [१३] वंशपत्र, [१४] धू (धू) लिमरकत, [१५] मस्सांग, [१६] जंबुकान्त, [१७] स्फटिक, [१८] कर्केतर, [१९] पारिपात्र, [२०] नन्दक, [२१] अच (ञ्ज) नक, [२२] लोहितक, [२३] शैलेयक, [२४] शुक्तिचूर्ण, [२५] पुलक, [२६] तुत्थ (त्थ) क, [२७] शुकग्रीव [२८] गुरुद् (त्) पक्ष, [२९] पीतराग, [३०] वर्णरस (सर), [३१] कर्पूरक, [३२] काच।

उपमणियों की उपर्युक्त तालिका में कुछ मणियों पर ध्यान दिलाना आवश्यक है। इसमें कूर्म और महाकूर्म तो मणियों की श्रेणी में नहीं आते। कछुए की खपड़ियों का व्यापार बहुत पुराना है और इसका उल्लेख पेरिप्लस में अनेक बार हुआ है (शाफ, पेरिप्लस आफ दि एरीथ्रियन सी, पृ० १३ इत्यादि) अहिछत्रक का उल्लेख हमारा ध्यान कौटिल्य (२।११।२९) के आहिच्छत्रक रत्न की ओर ले जाता है। धूलिमरकत से यहां शायद पन्ने के चूड से मतलब है और इस तरह यह ठक्कुर फेरू की चूलिमराई भी शायद यह हो। मस्सांग से यहां शायद मौम्म से मतलब है। जंबुकान्त से शायद जमुनियां का मतलब है। अंजन, पुलक, नंदक और शुक्तिचूर्णक के नाम भी अर्थशास्त्र में आए हैं। कर्केतर से यहां कर्केतन का तथा लोहितक से लोहितांक का मतलब है। तुत्थक से हमारा ध्यान कौटिल्य के तुत्थोद्गत चांदी की ओर खींच जाता है (१२।१४।२२)। काच से काच मणि की ओर इशारा है।

सन् १४२१ में लिखित पृथ्वीचन्द्र चरित्र (प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह पृ० ९५, बड़ोदा, १९२०) में रत्नों और उपरत्नों की निम्न लिखित तालिका दी गई है— पद्मराग, पुष्पराग (पुखराज) माणिक, सींघलिया, गरुडोद्गार, मणि, मरकत, कर्केतन वज्र, वैडूर्य, चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त जलकान्त, शिवकान्त चन्द्रप्रभ सागर प्रभ, प्रभनाथ, अशोक, वीतशोक, अपराजित, गंगोदक, मसारगल्ल, हंसगर्भ, पुलिक, सौगंधिक, सुभग,

सौभाग्यकर, विषहर, भूतिकर, पुष्टिकर, शत्रुहर, अंजन, ज्योतिरस, धूमरुचि, शूलमणि, अंजुकालि, देवानन्द, रिष्टरत्न, कीटपक्ष, कसाउला, धूसराइ, गोमूत्र, गोमेद, लसणीया, नीला, तृणधर, रसगाढ़, वज्रधार, पट्टोण, फणी, चापकी, फिरोजा, प्रवाल, मौक्तिक।

उपर्युक्त तालिका के अध्ययन से इस बात का पता चलता है कि ग्रंथकार ने उसमें रत्नों और उपरत्नों के सिवाय उनके भेद, गुण, दोष इत्यादि की भी गिनती कर ली है। जैसे पद्मराग, माणिक्य, सौंघलिया और सौगंधिक मानिक के भेद हैं। मरकत के भेद में ही गरुडोद्गार, मणि, मरकत, धूसराइ और कीटपक्ष आ जाते हैं। स्फटिक के भेदों में चन्द्रकांत, जलकांत, शिवकांत, चन्द्रप्रभ, साकरप्रभ, प्रभानाथ, गंगोदक, हंसगर्भ, कसाउला (कषाय) आ जाते हैं। पुखराज, कर्केतन, वज्र, वैडूर्य, अशोक, वीतशोक, पुलक, अंजन, ज्योतिरस, अंजुकालि, मसारगल्ल, रिष्टरत्न, गोमूत्र, गोमेद, लहसनिया, नीला, फिरोजा, मोती, मूंगा अलग अलग रत्न या उपरत्न हैं। अपराजित, सुभग, सौभाग्यकर, विषहर, भूतिकर, पुष्टिकर, शत्रुहर, देवानन्द, तृणधर, रत्नों के गुण से सम्बन्ध रखते हैं। वज्रधार, पट्टोम, फणी और चापकी रत्नों की बनावट से सम्बन्धित हैं।

यहां बौद्ध और जैन शास्त्रों में आई रत्नों की तालिकाओं की ओर भी ध्यान दिला देना आवश्यक मालूम होता है। चुल्लवग्ग (९।१।३) में मुत्ता, मणि, वेळुरिय, शंख, शिला, पवाल, रजत, जातरूप, लोहितंक और मसारगल्ल के नाम आए हैं। मिलिन्द प्रश्न (पृ० ११८) में इंदनील, महानील, जोतिरस, वेळुरिय, उम्मापुप्फ, सिरिस पुप्फ, मनोहर, सुरियकंत, चंदकंत, वज्र, कज्जोपमक, फुस्सराग, लोहितंक और मसारगल्ल के नाम आए हैं। सुखावती व्यूह (५९) में वैडूर्य, स्फटिक, सुवर्ण, रूप, अश्मगर्भ, लोहितिका और मुसारगल्ल नाम आए हैं। दिव्यावदान में रत्नों की दो तालिकाएं हैं। एक में (पृ० ५१) मुक्ता, वैडूर्य, शंख, शिला, प्रवालक, रजत, जातरूप, अश्मगर्भ, मुसारगल्ल, लोहितिका और दक्षिणावर्त के नाम हैं, और दूसरीमें (पृ० ६७) पुष्पराग, पद्मराग, वज्र, वैडूर्य, मुसारगल्ल, लोहितिका, दक्षिणावर्त शंख, शिला और प्रवाल के नाम हैं। जैन प्रज्ञापना सूत्र (भगवान दास हर्षचन्द्र द्वारा अनूदित १, पृ० ७७, ७८) में वइर, अग (अंजण), पवाल गोमेज्ज, रुयक, अंक, फलिह, लोहियक्ख मरगय, मसारगल्ल, भुयमोयग, इंदनील, हंसगब्भ, पुलक, सोगंधिय, चन्द्रप्रभ, वैडूर्य, जलकांत और सूर्यकांत के नाम आए हैं। चुल्लवग्ग की तालिका में शिला से शायद स्फटिक से मतलब है। मिलिंद प्रश्न की तालिका में उम्मापुप्फ से शायद जमुनिया का; सिरीपुप्फ से (अ० शा० २।११।२९) शायद किसी तरह के वैडूर्य का बोध होता है। कज्जोपमक से शायद चिन्तामणि रत्न की ओर इशारा है जो सब काम पूरा करता था। वराहमिहिर का (बृ० सं० ८०।५।) ब्रह्ममणि भी शायद चिन्तामणि ही हो। सुखावती व्यूह के अश्मगर्भ से शायद पन्ने का मतलब हो (अमरकोश २।९।९२)।

प्रज्ञापनासूत्र में भुयगमोचक से शायद बाहर मुहरे का और हंसगर्भ से किसी तरह के स्फटिक का बोध होता है।

अर्थशास्त्र (२।११।२९) में जैसा हम पहले देख आए हैं, अनेक रत्नों के उल्लेख हैं। इनमें मोती, हीरा पद्मराग, वैडूर्य, पुष्पराग, गोमेदक, नीलम, चन्द्रकान्त और सूर्यकान्त इत्यादि रत्नों की श्रेणीमें आ जाते हैं। कौट, मौलेयक और पारसमुद्रक से मणियों के उत्पत्ति स्थान का बोध होता है। कूट पर्वत का तो पता नहीं पर मौलेयक रत्न का नाम शायद बलूचिस्तान में कालावन में बहनेवाली मूलानदी से पड़ा हो (मोतीचन्द्र जे० यू० पी० एच० एस० १७ भा० १, पृ० ६३)

लगता है कि प्राचीन साहित्य में रत्नों की तालिका देने की कुछ रीति सी चल गई थी। तमिल के सुप्रसिद्ध काव्य (शिलप्पदिकारम् में भी एक जगह रत्नों का उल्लेख आया है (शिलप्पदिकारम् १४।१८०–२०० श्री दीक्षितारद्वारा अंग्रेजी अनुवाद, मद्रास १९३९) मदुरे में घूमता घामता कोवलन जौहरी बाजार में पहुँचा। वहां उसने चार वर्ण के निर्दोष हीरे, मरकत, पद्मराग, माणिक्य, नीलबिंदु, स्फटिक, पुष्पराग, गोमेदक और मोती देखे।

— ३ :—

प्राय रत्नशास्त्रों में (अगस्तिमत ४, ६३; बुद्धभट्ट ११ का पाठभेद) रत्नों की परख आठ तरह से, यथा–(१) उत्पत्ति (२) आकर (३) वर्ण अथवा छाया (४) जाति (५) गुण–दोष (६) फल (७) मूल्य और (८) विजाति (नकल) के आधार पर, की गई है। इस का विस्तार नीचे दिया जाता है।

(१) उत्पत्ति—यहां उत्पत्ति से रत्नों की वास्तविक अथवा पारलौकिक उत्पत्ति से तात्पर्य है। रत्नों की उत्पत्ति के सम्बन्ध में प्राय: सब शास्त्रों का मत है कि वे एक वज्राहत असुर से पैदा हुए। बुद्धभट्ट (२ १२) के अनुसार एक पराक्रमी त्रिलोक विजेता दानव राज बलि था। एक समय उसने इन्द्र को जीत लिया। खुली लड़ाई में उससे पार न पा सकने के कारण देवताओं ने उससे यज्ञ में बलि-पशु बनने का वर मांगा। उसके एवमस्तु कहने पर सौत्रामणि यज्ञ में देवताओं ने उसे खंभ से बांध दिया। उसकी विशुद्ध जाति और कर्म से उसके शरीर के सारे अवयव रत्नों में परिणत हो गए। ऐसा होने पर देव और नागों में यह सिद्ध रत्नों के लिए छीनाझपटी होने लगी। इस छीनाझपटी में समुद्र, नदी, पर्वत, वन इत्यादि में रत्न गिर कर आकर रूप में परिवर्तित हो गए। इन रत्नों से राक्षस, विष, सर्प और व्याधियों से तथा पापलग्न में जन्म तथा दुर्दिन से रक्षा होती है। अगस्तिमत (१–९) में भी कहानी का यही रूप है। केवल फरक इतना है कि यज्ञ में असुर के सिर पर इन्द्र ने वज्र मारा और वज्राहत सिर से ही रत्नों की सृष्टि हुई। उसके सिर से ब्राह्मण, भुजाओं से क्षत्रिय, नाभि से

वैश्य और पैरों से शूद्र रत्नों की उत्पत्ति हुई। नवरत्न परीक्षा (८ से) में दैत्य का नाम वज्र दिया गया है। वज्रासुर को हराने के लिए इन्द्र ने उससे उसके शरीरदान का वर मांगा। ब्राह्मण वेषधारी इन्द्र की प्रार्थना स्वीकार कर लेने पर यह जान कर कि उसका शरीर अभेद्य है, इन्द्र ने उसके मस्तक पर वज्र से प्रहार किया। उसके शरीर से तरह तरह के रत्न निकले। देव, नाग, सिद्ध, यक्ष, राक्षस और किन्नरोंने तो यह रत्न आज ग्रहण कर लिया, बाकी रत्न पृथ्वी पर फैल गए।

ठक्कुर फेरू (६–१९) की रत्नोत्पत्ति सम्बन्धी अनुश्रुति का रूप भी बुद्धभट्ट वाली अनुश्रुति जैसा ही है। एक दिन असुर बलि इन्द्रलोक को जीतने गया। वहां देवताओं ने उससे यज्ञ-पशु बनने की प्रार्थना की जिसे उसने स्वीकार कर लिया। उसकी हड्डियों से हीरे, दांतों से मोती, लहू से माणिक, पित्त से पन्ना, आंखों से नीलम, हद् रस से वैडूर्य, मज्जा से कर्केतन, नसों से लहसुनिया, मेद से स्फटिक, मांस से मूंगा, चमड़े से पुखराज तथा वीर्य से भीष्म पैदा हुए। असुर बल के शरीर से निकले रत्नों में से सूर्य ने पद्मराग, चन्द्र ने मोती, मंगल ने मूंगा, बुद्ध ने पन्ना, बृहस्पति ने पुखराज, शुक्र ने हीरा, शनि ने नीलम, राहु ने गोमेद और केतुने वैडूर्य ग्रहण कर लिए और इसीलिए इन रत्नों को धारण करने वाले उपर्युक्त ग्रहों से पीड़ा नहीं पाते। चोखे रत्न ऋद्धिदायक और सदोष रत्न दरिद्रता देने वाले होते हैं।

पर रत्नों की उत्पत्ति के सम्बन्ध में उपर्युक्त मत ही प्रचलित नहीं था, इसका निराकरण वराहमिहिर (८०।३) ने कर दिया है। उनके अनुसार एक मत से रत्न दैत्यबल से उत्पन्न हुए, दूसरों का कहना है कि दधीचि से। कुछ इस मत के हैं कि उनकी उत्पत्ति पत्थरों के स्वाभाववैचित्र्य से है। ठक्कुर फेरू (१२) के अनुसार भी कुछ लोग ऐसे थे जिनका मत था कि रत्न पृथ्वी के विकार हैं। जैसे सोना, चांदी, तांबा आदि धातु हैं वैसे ही रत्न भी।

एक दूसरे विश्वास के अनुसार मनुष्य, सर्प तथा मेंढक के सर में मणि होती थी (अगस्तिमत, ६३–६७) वराहमिहिर, (८५–५) के अनुसार सर्पमणि गहरे नीले रंग की और बड़ी चमकदार होती थी।

(२) आकर–रत्नों की खान को आकर कहा गया है। वराहमिहिर (८०–१७) के अनुसार नदी, खान और छिटफुट मिलने की जगह आकर है। बुद्धभट्ट (१०) ने आकरों में समुद्र, नदी, पर्वत और जंगल गिनाए हैं।

(३) वर्ण, छाया–प्राचीन ग्रंथों में रत्नों के रंग को छाया कहा गया है। पर बाद के शास्त्रों में वर्ण के लिए छाया शब्द का व्यवहार हुआ है। बहुधा शास्त्रकार रत्नों की छाया की उपमा जानी पहचानी वस्तुओं से देते हैं।

